गुरुत्व कार्यालय द्वारा प्रस्तुत... 21 अक्टूबर से 27 अक्टूबर 2018

# गुरुत्व ज्योतिष

## साप्ताहिक ई-पत्रिका



- शरद पूर्णिमा का महत्व
- कोजागरी पूर्णिमा
- करवा चौथ व्रत
- कार्तिक स्नान का आध्यात्मिक
- कार्तिक स्नान
- रत्नों का अद्भुत रहस्य
- धार्मिक कार्यों में माला चयन
- अंक यन्त्रों की विशिष्टता
- यंत्र द्वारा वास्तु दोष निवारण
- प्रकृति की अलौकिक देन रुद्राक्ष
- स्वप्न फल विचार
- अंक ज्योतिष का रहस्य

**NON PROFIT PUBLICATION**

FREE
E CIRCULAR

गुरुत्व ज्योतिष
साप्ताहिक ई-पत्रिका
21 अक्टूबर से
27 अक्टूबर-2018

**संपादक**

चिंतन जोशी

**संपर्क**

गुरुत्व ज्योतिष विभाग

गुरुत्व कार्यालय

92/3. BANK COLONY,
BRAHMESHWAR PATNA,
BHUBNESWAR-751018,
(ODISHA) INDIA

**फोन**

91+9338213418,
91+9238328785,

**ईमेल**

gurutva.karyalay@gmail.com,
gurutva_karyalay@yahoo.in,

**वेब**

www.gurutvakaryalay.com

www.gurutvakaryalay.in

http://gk.yolasite.com/

www.shrigems.com

www.gurutvakaryalay.blogspot.com/

**पत्रिका प्रस्तुति**

चिंतन जोशी,

गुरुत्व कार्यालय

**फोटो ग्राफिक्स**

चिंतन जोशी,

गुरुत्व कार्यालय

## गुरुत्व ज्योतिष साप्ताहिक ई-पत्रिका में लेखन हेतु फ्रीलांस (स्वतंत्र) लेखकों का स्वागत हैं...✍

गुरुत्व ज्योतिष साप्ताहिक ई-पत्रिका में आपके द्वारा लिखे गये मंत्र, यंत्र, तंत्र, ज्योतिष, अंक ज्योतिष, वास्तु, फेंगशुई, टैरों, रेकी एवं अन्य आध्यात्मिक ज्ञान वर्धक लेख को प्रकाशित करने हेतु भेज सकते हैं।

अधिक जानकारी हेतु संपर्क करें।

GURUTVA KARYALAY
BHUBNESWAR-751018, (ODISHA) INDIA
Call Us: 91 + 9338213418,
91 + 9238328785
Email Us:- gurutva_karyalay@yahoo.in,
gurutva.karyalay@gmail.com

## अनुक्रम



## स्थायी और अन्य लेख

प्रिय आत्मिय,

बंधु/ बहिन

जय गुरुदेव

# संपादकीय

हिंदू पंचांग के अनुसार पूरे वर्ष में बारह पूर्णिमा आती हैं। पूर्णिमा के दिन चंद्रमा अपने पूर्ण आकार में होता है। पूर्णिमा पर चंद्रमा का अतुल्य सौंदर्य देखते ही बनता है। विद्वानो के अनुसार पूर्णिमा के दिन चंद्रमा पूर्ण आकार में होने के कारण वर्ष में आने वाली सभी पूर्णिमा पर्व के समान हैं। लेकिन इन सभी पूर्णिमा में आश्विन मास कि पूर्णिमा सबसे श्रेष्ठ मानी गई है।

यह पूर्णिमा शरद ऋतु में आने के कारण इसे शरद पूर्णिमा भी कहते हैं। शरद ऋतु की इस पूर्णिमा को पूर्ण चंद्र का अश्विनी नक्षत्र से संयोग होता है। अश्विनी जो नक्षत्र क्रम में प्रथम नक्षत्र हैं, जिसके स्वामी अश्विनीकुमार है मान्यता के अनुशार च्यवन ऋषि को आरोग्य का पाठ और औषधि का ज्ञान अश्विनीकुमारों ने ही दिया था। यही ज्ञान आज हजारों वर्ष बाद भी हमारे पास अनमोल धरोहर के रूप में संचित है। अश्विनीकुमार आरोग्य के स्वामी हैं और पूर्ण चंद्रमा अमृत का स्रोत। यही कारण है कि ऐसा माना जाता है कि इस पूर्णिमा को ब्रह्मांड से अमृत की वर्षा होती है।

शरद पूर्णिमा की रात में गाय के दूध से बनी खीर को चंद्रमा कि चांदनी में रखकर उसे प्रसाद-स्वरूप ग्रहण किया जाता है। पूर्णिमा की चांदनी में 'अमृत' का अंश होता है, इस लिये मान्यता यह है कि ऐसा करने से चंद्रमा की अमृत की बूंदें भोजन में आ जाती हैं जिसका सेवन करने से सभी प्रकार की बीमारियां आदि दूर हो जाती हैं। आयुर्वेद के ग्रंथों में भी शरद पूर्णिमा की चांदनी में औषधीय महत्व का वर्णन मिलता है। दूध से बनी खीर को चांदनी में रखकर के असाध्य रोगों की दवाएं खिलाई जाती है।

विद्वानों के मतानुसार शरद पूर्णिमा हेतु प्रदोष काल और निशीथ काल दोनों की पूर्णिमा मानी जाती है । यदि पूर्णिमा तिथि दों दिन की हो, लेकिन प्रथम दिन निशीथ व्यापिनी हो और दूसरे दिन प्रदोष व्यापिनी पूर्णिमा न हो तो पहले दिन की पूर्णिमा का व्रत करना चाहिये ।

इस दिन व्यक्ति विधिपूर्वक स्नान करके व्रत-उपवास रखने का विधान हैं। इस दिन श्रद्धा भाव से ताँबे या मिट्टी के कलश पर वस्त्र से ढँकी हुई स्वर्णमयी लक्ष्मी की प्रतिमा को स्थापित किया जाता हैं। फिर लक्ष्मी जी कि भिन्न-भिन्न उपचारों से पूज-अर्चना करने का विधान हैं। सायंकाल में चन्द्रोदय होने पर सोने, चाँदी अथवा मिट्टी के घी से भरे हुए दीपक जलाने कि परंपरा हैं।

इस साप्ताहिक ई-पत्रिका में संबंधित जानकारीयों के विषय में साधक एवं विद्वान पाठको से अनुरोध हैं, यदि दर्शाये गए मंत्र, श्लोक, यंत्र, साधना एवं उपायों या अन्य जानकारी के लाभ, प्रभाव इत्यादी के संकलन, प्रमाण पढ़ने, संपादन में, डिजाईन में, टाईपींग में, प्रिंटिंग में, प्रकाशन में कोई त्रुटि रह गई हो, तो उसे स्वयं सुधार लें या किसी योग्य ज्योतिषी, गुरु या विद्वान से सलाह विमर्श कर ले । क्योकि विद्वान ज्योतिषी, गुरुजनो एवं साधको के निजी अनुभव विभिन्न मंत्र, श्लोक, यंत्र, साधना, उपाय के प्रभावों का वर्णन करने में भेद होने पर कामना सिद्धि हेतु कि जाने वाली वाली पूजन विधि एवं उसके प्रभावों में भिन्नता संभव हैं।

आपका जीवन सुखमय, मंगलमय हो परमात्मा की कृपा
आपके परिवार पर बनी रहे। परमात्मा से यही प्राथना हैं…

चिंतन जोशी

## ***** साप्ताहिक ई-पत्रिका से संबंधित सूचना *****

- ई-पत्रिका में प्रकाशित सभी लेख गुरुत्व कार्यालय के अधिकारों के साथ ही आरक्षित हैं।
- ई-पत्रिका में वर्णित लेखों को नास्तिक/अविश्वासु व्यक्ति मात्र पठन सामग्री समझ सकते हैं।
- ई-पत्रिका के लेख आध्यात्म से संबंधित होने के कारण भारतिय धर्म शास्त्रों से प्रेरित होकर प्रस्तुत किया गया हैं।
- ई-पत्रिका में प्रकाशित लेख से संबंधित किसी भी विषयो कि सत्यता अथवा प्रामाणिकता पर किसी भी प्रकार की जिन्मेदारी कार्यालय या संपादक कि नहीं हैं।
- ई-पत्रिका में प्रकाशित जानकारीकी प्रामाणिकता एवं प्रभाव की जिन्मेदारी कार्यालय या संपादक की नहीं हैं और ना हीं प्रामाणिकता एवं प्रभाव की जिन्मेदारी के बारे में जानकारी देने हेतु कार्यालय या संपादक किसी भी प्रकार से बाध्य हैं।
- ई-पत्रिका से संबंधित लेखो में पाठक का अपना विश्वास होना आवश्यक हैं। किसी भी व्यक्ति विशेष को किसी भी प्रकार से इन विषयो में विश्वास करने ना करने का अंतिम निर्णय स्वयं का होगा।
- ई-पत्रिका से संबंधित किसी भी प्रकार की आपत्ती स्वीकार्य नहीं होगी।
- ई-पत्रिका से संबंधित लेख हमारे वर्षों के अनुभव एवं अनुशंधान के आधार पर दिए गये हैं। हम किसी भी व्यक्ति विशेष द्वारा प्रयोग किये जाने वाले धार्मिक, एवं मंत्र- यंत्र या अन्य प्रयोग या उपायोकी जिन्मेदारी नहिं लेते हैं। यह जिन्मेदारी मंत्र- यंत्र या अन्य उपायोको करने वाले व्यक्ति कि स्वयं कि होगी।
- क्योकि इन विषयो में नैतिक मानदंडों, सामाजिक, कानूनी नियमों के खिलाफ कोई व्यक्ति यदि नीजी स्वार्थ पूर्ति हेतु प्रयोग कर्ता हैं अथवा प्रयोग के करने मे त्रुटि होने पर प्रतिकूल परिणाम संभव हैं।
- ई-पत्रिका से संबंधित जानकारी को माननने से प्राप्त होने वाले लाभ, लाभ की हानी या हानी की जिन्मेदारी कार्यालय या संपादक की नहीं हैं।
- हमारे द्वारा पोस्ट किये गये सभी जानकारी एवं मंत्र-यंत्र या उपाय हमने सैकडोबार स्वयं पर एवं अन्य हमारे बंधुगण पर प्रयोग किये हैं जिस्से हमे हर प्रयोग या कवच, मंत्र-यंत्र या उपायो द्वारा निश्चित सफलता प्राप्त हुई हैं।
- ई-पत्रिका में गुरुत्व कार्यालय द्वारा प्रकाशित सभी उत्पादों को केवल पाठको की जानकारी हेतु दिया गया हैं, कार्यालय किसी भी पाठक को इन उत्पादों का क्रय करने हेतु किसी भी प्रकार से बाध्य नहीं करता हैं। पाठक इन उत्पादों को कहीं से भी क्रय करने हेतु पूर्णतः स्वतंत्र हैं।

अधिक जानकारी हेतु आप कार्यालय में संपर्क कर सकते हैं।

(सभी विवादो केलिये केवल भुवनेश्वर न्यायालय ही मान्य होगा।)

# शरद पूर्णिमा 24-अक्टूबर-2018

संकलन गुरुत्व कार्यालय



हिंदू पंचांग के अनुसार पूरे वर्ष में बारह पूर्णिमा आती हैं। पूर्णिमा के दिन चंद्रमा अपने पूर्ण आकार में होता है। पूर्णिमा पर चंद्रमा का अतुल्य सौंदर्य देखते ही बनता है। विद्वानो के अनुसार पूर्णिमा के दिन चंद्रमा पूर्ण आकार में होने के कारण वर्ष में आने वाली सभी पूर्णिमा पर्व के समान हैं। लेकिन इन सभी पूर्णिमा में आश्विन मास कि पूर्णिमा सबसे श्रेष्ठ मानी गई है। यह पूर्णिमा शरद ऋतु में आने के कारण इसे शरद पूर्णिमा भी कहते हैं। शरद ऋतु की इस पूर्णिमा को पूर्ण चंद्र का अश्विनी नक्षत्र से संयोग होता है। अश्विनी जो नक्षत्र क्रम में प्रथम नक्षत्र हैं, जिसके स्वामी अश्विनीकुमार है।

कथा के अनुशार च्यवन ऋषि को आरोग्य का पाठ और औषधि का ज्ञान अश्विनीकुमारों ने ही दिया था। यही ज्ञान आज हजारों वर्ष बाद भी हमारे पास अनमोल धरोहर के रूप में संचित है। अश्विनीकुमार आरोग्य के स्वामी हैं और पूर्ण चंद्रमा अमृत का स्रोत। यही कारण है कि ऐसा माना जाता है कि इस पूर्णिमा को ब्रह्मांड से अमृत की वर्षा होती है।

**खीर का भोग**

शरद पूर्णिमा की रात में गाय के दूध से बनी खीर को चंद्रमा कि चांदनी में रखकर उसे प्रसाद-स्वरूप ग्रहण किया जाता है। पूर्णिमा की चांदनी में 'अमृत' का अंश होता है, इस लिये मान्यता यह है कि ऐसा करने से चंद्रमा की अमृत की बूंदें भोजन में आ जाती हैं जिसका सेवन करने से सभी प्रकार की बीमारियां आदि दूर हो जाती हैं। आयुर्वेद के ग्रंथों में भी शरद पूर्णिमा की चांदनी में औषधीय महत्व का वर्णन मिलता है। दूध से बनी खीर को चांदनी में रखकर के असाध्य रोगों की दवाएं खिलाई जाती है।

**शरद पूर्णिमा की कथा:**

एक साहुकार के दो पुत्रियाँ थी। दोनो पुत्रियाँ शरद पुर्णिमा का व्रत रखती थी। परन्तु बडी पुत्री पूरा व्रत करती थी और छोटी पुत्री अधुरा व्रत करती थी।

परिणाम यह हुआ कि छोटी पुत्री की सन्तान पैदा होते ही मर जाती थी। उसने पंडितो से इसका कारण पूछा तो उन्होने बताया की तुम पूर्णिमा का अधूरा व्रत करती थी जिसके कारण तुम्हारी सन्तान पैदा होते ही मर जाती हैं। पूर्णिमा का पुरा विधिपुर्वक करने से तुम्हारी सन्तान जीवित रह सकती हैं। उसने पंतिडतो कि सलाह पर पूर्णिमा का पूरा व्रत विधिपूर्वक किया। उसके लडका हुआ परन्तु शीघ्र ही मर गया । उसने लडके को लकडी के पट्टे पर लिटाकर ऊपर से कपडा ढक दिया। फिर बडी बहन को बुलाकर लाई और बैठने के लिए वही पट्टा दे दिया। बडी बहन जब पीढे पर बैठने लगी जो उसका घाघरा बच्चे का छू गया, बच्चा घाघरा छुते ही रोने लगा। बडी बहन बोली तुम मुझे कंलक लगाना चाहती थी। मेरे बैठने से यह मर जाता तब छोटी बहन बोली यह तो पहले से मरा हुआ था। तेरे ही भाग्य से यह पुनः जीवित हो गया हैं । तेरे पुण्य से ही यह अभी जीवित हुआ हैं। उसके बाद से शरद पुर्णिमा का पूरा व्रत करने का प्रचलन चल निकला।

# शरद पूर्णिमा का महत्व

✍ संकलन गुरुत्व कार्यालय

शरद पूर्णिमा ऋतु-परिवर्तन का विशेष प्रतीक माना जाता है। शरद पूर्णिमा के दिन से वर्षाऋतु की समाप्ति और शरद का प्रारंभ माना जाता है। हिन्दू संस्कृति में प्राचीनकाल से की सूर्य व चंद्रमा को देवता के रूप में पूजन किया जाता है। नौ ग्रहों में सूर्य एवं चंद्र को हमारे विद्वान ऋषि-मुनियों ने उच्च स्थान दिया है। इन नौ ग्रहों में चंद्रमा को हमारे मन, शांति और शीतलता का प्रतीक माना गया है। इस कारण हैं की पुरातन काल से अबतक चंद्रमा पर अनेको साहित्य लिखे जाते रहे है। हजारों वर्ष पूर्व हमारें विद्वान ऋषि-मुनियों नें चंद्रमा का सूक्ष्म अध्ययन कर उसके हमारे जीवन पर पड़ने वाले विशेष प्रभावों को ज्ञात कर लिया था।

हिन्दू संस्कृति के अलावा विश्व के अन्य धर्मो की संस्कृति में भी चंद्रमा का विशेष महत्व माना गया हैं। हिन्दू में विभिन्न व्रत-पर्व मुख्यतः चंद्रमा पर ही आधारित हैं। विद्वानों के मतानुसार शरद पूर्णिमा की रात में चंद्रमा अपनी पूर्ण सोलह कलाओं से पूर्ण होता है।शरद पूर्णिमा के दिन चंद्रमा पृथ्वी के बेहद नज़दीक होता है। शरद पूर्णिमा रात में साफ आकाश में चंद्रमा अपनी अमृतवर्षा करता है। एसी मान्यता हैं की चंद्रमा अमृतवर्षा से अनेकों बीमारियों का शमन होता हैं। विद्वानों के मतानुसार हैं की चंद्रमा की अमृतवर्षा से खाने-पीने की चिजों में विशेष गुणात्मक परिवर्तन होते हैं। यही कारण हैं की हिन्दू संस्कृति में शरद पूर्णिमा के दिन चंद्रमा की रोशनी में रात्रि जागरण करने का, व चंद्रमा की चाँदनी में दूध से बनी खीर को रख कर उसे प्रसाद रूप में ग्रहण किया जाता रहा हैं।

जैसे हमारे विद्वानों ने सदियों पहले यह ज्ञात कर लिया था की दूध अमृत हैं, ओर शरद पूर्णिमा की रात चंद्रमा की किरणों में भी अमृत होता हैं, चावल में भी एक विशेष प्रकार के गुण होते हैं। अतः चंद्रमां की किरणों, दूध ओर चावल इस तीनो के संयोजन से यह अमृत तत्त्व की वृद्धि होती हैं। अतः हमें इसका विशेष लाभ अवश्य उठाना चाहिए।

# कोजागरी पूर्णिमा 24-अक्टूबर-2018

✍ संकलन गुरुत्व कार्यालय

आश्विन मास की पूर्णिमा को 'कोजागर व्रत' रखा जाता हैं। इस लिये इस पूर्णिमा को कोजागरी पूर्णिमा भी कहा जाता है। इस दिन व्यक्ति विधिपूर्वक स्नान करके व्रत-उपवास रखने का विधान हैं। इस दिन श्रद्धा भाव से ताँबे या मिट्टी के कलश पर वस्त्र से ढँकी हुई स्वर्णमयी लक्ष्मी की प्रतिमा को स्थापित किया जाता हैं। फिर लक्ष्मी जी कि भिन्न-भिन्न उपचारों से पूज-अर्चना करने का विधान हैं। सायंकाल में चन्द्रोदय होने पर सोने, चाँदी अथवा मिट्टी के घी से भरे हुए दीपक जलाने कि परंपरा हैं।

इस दिन घी मिश्रित खीर को पात्रों में डालकर उसे चन्द्रमा की चाँदनी में रखा जाता हैं। एक प्रहर (३ घंटे) खीर को चाँदनी में रखनेके बाद में उसे लक्ष्मीजी को सारी खीर अर्पण कि जाती हैं। तत्पश्चात भक्तिपूर्वक सात्विक ब्राह्मणों को खीर का भोजन कराएँ और उनके साथ ही मांगलिक गीत गाकर तथा मंगलमय कार्य करते हुए रात्रि जागरण किया जाता हैं।

मान्यता हैं कि पूर्णिमा कि मध्यरात्रि में देवी महालक्ष्मी अपने हाथो में वर और अभय वरदान लिए भूलोक में विचरती हैं। इस दिन जो भक्तजन जाग रहा होता हैं उसे माता लक्ष्मी धन-संपत्ति प्रदान करती हैं।

# करवा चौथ व्रत 27-अक्टूबर-2018

✍ संकलन गुरुत्व कार्यालय

कार्तिक मास कि चतुर्थी के दिन विवाहित महिलाओं द्वारा करवा चौथ का व्रत किया जाता है। करवा का अर्थात मिट्टी के जल-पात्र कि पूजा कर चंद्रमा को अर्ध्य देने का महत्व हैं। इसीलिए यह व्रत करवा चौथ नाम से जाना जाता हैं। इस दिन पत्नी अपने पति की दीर्घायु के लिये मंगलकामना और स्वयं के अखंड सौभाग्य रहने कि कामना करती हैं। करवा चौथ के पूरे दिन पत्नी द्वारा उपवास रखा जाता हैं। इस दिन रात्रि को जब आकाश में चंद्रय उदय से पूर्व सोलह सृंगार कर चंद्र निकलने कि प्रतिक्षा करती हैं। व्रत का समापन चंद्रमा को अर्ध्य देने के साथ ही उसे छलनी से देखा जाता हैं, उसके बाद पति के चरण स्पर्श कर उनसे आशीर्वाद प्राप्त करती हैं। ऐसी मान्यता है कि इस व्रत को करने से महिलाएं अखंड सौभाग्यवती होती हैं, उसका पति दीर्घायु होता हैं।

यदि इस व्रत को पालन करने वाली पत्नी अपने पति के प्रति मर्यादा से, विनम्रता से, समर्पण के भाव से रहे और पति भी अपने समस्त कर्तव्य एवं धर्म का पालन सुचारु रुप से पालन करें, तो एसे दंपत्ति के जीवन में सभी सुख-समृद्धि से भरा जाता हैं।

**कथा :** एसी मान्यता हैं, कि भगवान श्रीकृष्ण ने द्रोपदी को यह व्रत का महत्व बताया था। पांडवों के वनवास के दौरान अर्जुन तप करने के लिए इंद्रनील पर्वत पर चले गए। बहुत दिन बीत जाने के बाद भी जब अर्जुन नहीं लौटे तो द्रोपदी को चिंता होने लगी। जब श्रीकृष्ण ने द्रोपदी को चिंतित देखा तो फौरन चिंता का कारण समझ गए। फिर भी श्रीकृष्ण ने द्रोपदी से कारण पूछा तो उसने यह चिंता का कारण श्रीकृष्ण के सामने प्रकट कर दिया। तब श्रीकृष्ण ने द्रोपदी को करवाचौथ व्रत करने का विधान बताया। द्रोपदी ने श्रीकृष्ण से व्रत का विधि-विधान जान कर व्रत किय और उसे व्रत का फल मिला, अर्जुन सकुशल पर्वत पर तपस्या पूरी कर शीघ्र लौट आए।

**पूजन-विधि:** करवा चौथ के दिन ब्रह्म मुहूर्त में उठ कर स्नान के स्वच्छ कपडे पहन कर करवा की पूजा-आराधना कर उसके साथ शिव-पार्वती कि पूजा का विधान हैं। क्योकि माता पार्वती नें कठिन तपस्या कर के शिवजी को प्राप्त कर अखंड सौभाग्य प्राप्त किया था। इस लिये शिव-पार्वती कि पूजा कि जाती हैं।

**करवा चौथ के दिन चंद्रमा कि पूजा का धार्मिक और ज्योतिष दोनों ही द्रष्टि से महत्व है।**

छांदोग्य उपनिषद् के अनुशार जो चंद्रमा में पुरुषरूपी ब्रह्मा कि उपासना करता है, उसके सारे पाप नष्ट हो जाते हैं, उसे जीवन में किसी प्रकार का कष्ट नहीं होता। उसे लंबी और पूर्ण आयु कि प्राप्ति होती हैं।

ज्योतिष दृष्टि से चंद्रमा मन का कारक देवता हैं। अतः चंद्रमा चंद्रमा कि पूजा करने से मन की चंचलता पर नियंत्रित रहता हैं। चंद्रमा के शुभ होने पर से मन प्रसन्नता रहता हैं और मन से अशुद्ध विचार दूर होकर मन में शुभ विचार उत्पन्न होते हैं। क्योकि शुभ विचार ही मनुष्य को अच्छे कर्म करने हेतु प्रेरित करते हैं। स्वयं के द्वारा किये गई गलती या एवं अपने दोषों का स्मरण कर पति, सास-ससुर और बुजुर्गो के चरणस्पर्श इसी भाव के साथ करें कि इस साल ये गलतियां फिर नहीं हों।

# सर्व कार्य सिद्धि कवच

जिस व्यक्ति को लाख प्रयत्न और परिश्रम करने के बादभी उसे मनोवांछित सफलताये एवं किये गये कार्य में सिद्धि (लाभ) प्राप्त नहीं होती, उस व्यक्ति को सर्व कार्य सिद्धि कवच अवश्य धारण करना चाहिये।

**कवच के प्रमुख लाभ**: सर्व कार्य सिद्धि कवच के द्वारा सुख समृद्धि और **नव ग्रहों** के नकारात्मक प्रभाव को शांत कर धारण करता व्यक्ति के जीवन से सर्व प्रकार के दु:ख-दारिद्र का नाश हो कर सुख-सौभाग्य एवं उन्नति प्राप्ति होकर जीवन मे सभि प्रकार के शुभ कार्य सिद्ध होते हैं। जिसे धारण करने से व्यक्ति यदि व्यवसाय करता होतो कारोबार मे वृद्धि होति हैं और यदि नौकरी करता होतो उसमे उन्नति होती हैं।

- सर्व कार्य सिद्धि कवच के साथ में **सर्वजन वशीकरण** कवच के मिले होने की वजह से धारण कर्ता की बात का दूसरे व्यक्तिओ पर प्रभाव बना रहता हैं।
- सर्व कार्य सिद्धि कवच के साथ में **अष्ट लक्ष्मी** कवच के मिले होने की वजह से व्यक्ति पर सदा मां महा लक्ष्मी की कृपा एवं आशीर्वाद बना रहता हैं। जिस्से मां लक्ष्मी के अष्ट रुप (१)-आदि लक्ष्मी, (२)-धान्य लक्ष्मी, (३)- धैर्य लक्ष्मी, (४)-गज लक्ष्मी, (५)-संतान लक्ष्मी, (६)-विजय लक्ष्मी, (७)-विद्या लक्ष्मी और (८)-धन लक्ष्मी इन सभी रुपो का अशीर्वाद प्राप्त होता हैं।
- सर्व कार्य सिद्धि कवच के साथ में **तंत्र रक्षा** कवच के मिले होने की वजह से तांत्रिक बाधाए दूर होती हैं, साथ ही नकारात्मक शक्तियो का कोइ कुप्रभाव धारण कर्ता व्यक्ति पर नहीं होता। इस कवच के प्रभाव से इर्षा-द्वेष रखने वाले व्यक्तिओ द्वारा होने वाले दुष्ट प्रभावो से रक्षा होती हैं।
- सर्व कार्य सिद्धि कवच के साथ में **शत्रु विजय** कवच के मिले होने की वजह से शत्रु से संबंधित समस्त परेशानिओ से स्वतः ही छुटकारा मिल जाता हैं। कवच के प्रभाव से शत्रु धारण कर्ता व्यक्ति का चाहकर कुछ नही बिगाड़ सकते।

अन्य कवच के बारे मे अधिक जानकारी के लिये कार्यालय में संपर्क करे:

किसी व्यक्ति विशेष को सर्व कार्य सिद्धि कवच देने नही देना का अंतिम निर्णय हमारे पास सुरक्षित हैं।

# जब लक्ष्मीजी एक माली की बेटी बनी !

संकलन गुरुत्व कार्यालय

एक बार भगवान विष्णु धरती पर घूमने की योजना बनाई, भगवान विष्णु के यात्रा की योजना की तैयारी देख माता लक्ष्मी ने पूछा ! कहां जाने कि तैयारी हो रही है? विष्णु जी ने उत्तर दिया हे लक्ष्मी मैं भूलोक पर जा रहा हुं। थोडा चिंतन कर देवी लक्ष्मी ने कहा ! क्या मै भी आप के साथ चल सकती हुं?

भगवान विष्णु कहां तुम एक शर्त पर, मेरे साथ चल सकती हो, तुम धरती पर पहुँच कर उत्तर दिशा की तरफ मत देखना, इस के साथ ही माता लक्ष्मी ने वचन देते हुवे हां कहाँ। फिर लक्ष्मी जी ओर भगवान विष्णु धरती पर पहुच गये, उनके आगमन के समय सुर्य देवता का उदय हो रहा था, बीती रात बरसात हुई थी, जिस्से धरती पर चारो ओर हरियाली थी, धरती पर चारो ओर बहुत शान्ति फैली थी, ओर धरती अत्यंत ही सुन्दर दिख रही थी।

धरती का रमणीय दृश्य देख कर माता लक्ष्मी मन्त्र मुग्ध हो कर चारो ओर देख रही थी, ओर भूल गई कि पति को उत्तर दिशा की तरफ न देख ने का वचन दे कर आई है? देखते-देखते कब माता लक्ष्मी उत्तर दिशा की ओर देखने लगी यह पता ही नही चला। उत्तर दिशा मैं उन्हें एक अत्यंत ही सुन्दर बगीचा नजर आया, बगीचे की तरफ़ से भीनी-भीनी खुशबु आ रही थी, बगीचे में अत्यंत ही सुन्दर-सुन्दर फ़ूल खिले थे, यह एक फ़ूलो का बगीचा था, ओर मां लक्ष्मी बिना सोचे समझे उस बगीचे मे गई ओर एक सुंदर फूल तोड़ लाई।

लेकिन जब मां लक्ष्मी फूल तोड़ भगवान विष्णु के पास वापिस आई तो भगवान विष्णु की आंखो मै आंसू थे, ओर भगवान विष्णु ने देवी लक्ष्मी को कहा कि कभी भी किसी से बिना पूछे उस का कुछ भी नही लेना चाहिये, ओर साथ ही देख ने वाला वचन भी याद दिलाया।

मां लक्ष्मी को अपनी भूल का समझ आगई तो उन्होने भगवान विष्णु से इस भूल के लिये माफ़ी मागी, तो भगवान विष्णु ने कहा कि तुम ने जो भूल की है उस की सजा तो तुम्हे मिलेगी? जिस माली के बगीचे से तुमने बिना पूछे फ़ूल तोडा है, यह एक प्रकार की चोरी है, इस लिये अब तुम्हें तीन साल तक माली के घर नोकर बन कर रहना होगा, उस के बाद मै तुम्हे बैकुण्ठ मे वपिस ले जाऊंगा, माता लक्ष्मी ने चुप-चाप सर झुका कर हां कर, एक गरीब ओरत का रुप धारण करके माता

लक्ष्मी उस बगीचे के मालिक के घर गई।

मालिक घर एक झोपडा था, ओर मालिक का नाम माधव था, माधव की बीबी, दो बेटे ओर तीन बेटिया थी, सभी उस छोटे से बगीचे मैं काम करके किसी तरह से अपना गुजारा करते थे, माता लक्ष्मी जब एक साधारण व गरीब ओरत बन कर जब माधव के झोपड़े पर गई तो माधव ने पूछा बहिन आप कोन हो? ओर इस समय आपको क्या चाहिये?

तब माता लक्ष्मी ने कहा, मै एक गरीब ओरत हू, मेरी देख भाल करने वाला कोई नही है, मेने कई दिनो से खाना भी नही खाया मुझे कोई भी काम दे दो, साथ मे, मैं तुम्हारे घर का काम भी कर दिया करुगी, बस मुझे अपने घर मै एक कोने मै आसरा दे दो?

माधव बहुत ही अच्छे स्वभाव का था, उसे दया आ गई, लेकिन उस ने कहा, बहिन मै तो बहुत ही गरीब हुं, मेरी कमाई से मेरे घर का खर्च मुस्किल से चलता है, लेकिन अगर मेरी तीन की जगह चार बेटिया होती तो भी मुझे गुजारा करना था, अगर आप मेरी बेटी बन कर, जैसा हम रुखा सुखा खाते है उस में आप खुश रह सकती हो, तो मेरी बेटी बनकर अन्दर आ जाओ।

माधव ने माता लक्ष्मी को अपने झोपड़े में आश्रय दे दिया, ओर माता लक्ष्मी तीन साल तक उस माधव के घर व बगीचे पर बेटी बन कर रही।

जिस दिन माता उसके बाद उसके दिन बदल गये, माधव को अधिक आमदनी होने लगी जल्द ही उसने एक गाय खरीद ली, फ़िर धीरे-धीरे माधव ने दूसरी जमीने खरीद ली अपना घर भी बड़ा बना लिया, माधव का घर सभी तरह से संपन्नता से परिपूर्ण हो गया। माधव हमेशा यह स्मरण करता था कि मेरी अच्छी किस्मत ओर मेरे घर में यह संपन्नता इस बेटी के आने के बाद ही मिली है।

लक्ष्मीजी को माधव के घर रेहते हुए 3 साल बीत गये थे, लेकिन माता लक्ष्मी अब भी माधव के घर में रहती थी, एक दिन माधव खेतो का काम खत्म करके घर आया तो उस ने द्वार पर एक देवी स्री को गहनो को धारण किये देखा, गौर से देखने पर उस ने पाया यह तो वहीं स्त्री हैं जिसे मेने मुहं बोली बेटी बनाया है, ओर पहचान गया कि यह तो साक्षात माता लक्ष्मी है, तब तक माधव के परिवार के अन्य सदस्य बाहर आ गये, ओर सब हेरान हो कर माता लक्ष्मी को चकित होकर देखते रहे थे, माधव बोला हे मां हमे माफ़ करना हम ने अंजाने मै आपसे घर ओर खेत मे काम करवाये हैं, मेरे से यह कैसा अपराध हो गया, मां हम सब को माफ़ कर दो, तब माता लक्ष्मी ने मुस्कुराते हुए बोली, माधव तुमने एक अच्छे ओर दयालू व्यक्ति हो, तुम ने मुझे अपने परिवार के सदस्य की तरह अपनी बेटी बना कर रखा, इस लिए मै तुम्हे वरदान देती हुं कि तुम्हारे पास कभी भी खुशियों की एवं धन की कमी नहीं होगी, तुम्हे अपनी जीवन में सभी प्रकार के सुख प्राप्त होगें। माधव को आशिर्वाद देकर माता लक्ष्मी विष्णुजी द्वारा भेजे रथ पर सवार होकर बेकुण्ठ लोक में चली गई।

अतः इस कथा के अनुसार जैसे मां लक्ष्मी अच्छे ओर दयालू व्यक्ति के यहां निवार करती हैं, हमें भी अन्य लोगों के प्रति अपना व्यवहार अच्छा ओर दयालू रख कर अपने सामर्थ्य के अनुशार दूसरों की सहायता अवश्य करनी चाहिए।

# कार्तिक स्नान का आध्यात्मिक महत्व

संकलन गुरुत्व कार्यालय

### हेमाद्रि के अनुसार

किसी भी शुभकर्म या धार्मिक कार्य इत्यादि करने से पूर्व स्नान का विशेष महत्व होता है । इसके अलावा आरोग्य को बढाने और उसके रक्षण के लिये भी नित्य स्नान करना लाभदायक सिद्ध होता है ।

विशेष रूप से माघ, वैशाख और कार्तिक माह का नित्य स्नान अधिक महत्वपूर्ण होता है ।

### मदन पारिजात के अनुसार

कार्तिकं सकलं मासं नित्यस्नायी जितेंद्रिय:।

जपन् हविष्यभुक्छान्त: सर्वपापै: प्रमुच्यते॥

अर्थात् : कार्तिक मास में जितेन्द्रिय रहकर नित्य स्नान कर एवं हविष्य ( जौ, गेहूँ, मूँग, तथा दूध-दही और घी इत्यादि) का एकबार भोजन करे तो सब पाप दूर हो जाते हैं।

इस व्रत को आश्विन मास की पूर्णिमा से प्रारंभ करके 31 वें दिन कार्तिक शुक्ल पूर्णिमा के दिन समाप्त करे। स्नान के लिये घरके बर्तनों मे रखे पानी की अपेक्षा कुँआ, बावली या तालाब आदि उत्तम होते हैं और कुँए आदि के पानी की अपेक्षा पवित्र तीर्थों का स्नान अति उत्तम हैं ।

पवित्र तीर्थ स्नान पर स्नान से पूर्व पानी में प्रवेश करने से पूर्व अपने हाथ - पाँव जलाशय के बाहार स्वच्छ करलें। तत्पश्चात शिखा बंधक कर जल एवं कुश से संकल्प करने के पश्चात ही स्नान हेतु प्रवेश करें।

### अंगिरा के अनुसार संकल्प हेतु कुश

विना दर्भेश्च यत् स्नानं यच्च दानं विनोदकम्।

असंख्यातं च यज्जप्तं तत् सर्वं निष्फलं भवेत्॥

अर्थात् : स्नानमें कुश, दानमें संकल्प का और जप में संख्या न हो तो ये सब फलदायक नहीं होते ।

पुरातन काल से ही हिन्दू धर्म की परंपरा रही हैं की हमारे यहाँ प्रातः धार्मिक तिर्थ की पवित्र नदि, तालाव इत्यादि के जल से स्नान किया जाता हैं। विभिन्न प्रकार के व्रत-स्नान-दानादि धार्मिक कार्य किये जाते हैं। कार्तिक मास में संध्या काल दीपक जलानें की परंपरा हैं।

# ज्योतिष में ग्रहों की अवस्थाएं

✍ संकलन गुरुत्व कार्यालय

ज्योतिष शास्त्र के अनुसार नौ ग्रहों की अवस्था का मनुष्य के जीवन पर विशेष प्रभाव पड़ता है। जिसके विषय में विभिन्न ग्रंथकारों ने विभिन्न प्रभाव बताये हैं।

सारावली में उल्लेख हैं-

दीप्तः स्वस्थो मुदितः शांत शक्तो निपीडितो भीतः।
विकलः खलश्च कथितो नवप्रकारो ग्रहो हरिणा॥

अर्थात: १ दीप्त, २ स्वस्थ, ३ मुदित, ४ शान्त, ५ शक्त, ६ निपीडित, ७ भीत, ८ विकल, ९ खल यह ९ प्रकार की ग्रहों की अवस्था हरि ने कहीं हैं।

प्रभाव क्रमशः १ उच्च राशि में स्थित ग्रह दीप्त, २ सपनी राशि में स्थित ग्रह स्वस्थ, ३ मित्र की राशि में स्थित ग्रह मुदित, ४ शुभ वर्गों में स्थित ग्रह शान्त, ५ स्फुटित रश्मि (प्रकाशित किरण) वाला ग्रह शक्त, ६ ग्रहाभिभूत (ग्रह युद्ध में पराजित) पीडित, ७ नीच राशि में स्थित ग्रह भीत, ८ अस्त ग्रह विकल, ९ पाप वर्गों में स्थित ग्रह खल की स्थिती में होते हैं।

बृहत्पाराशर में उल्लेख हैं-

१ उच्च राशि में स्थित ग्रह दीप्त, २ अपनी राशि में स्थित ग्रह स्वस्थ, ३ अपने अधिमित्र की राशि में स्थित ग्रह मुदित, ४ मित्र की राशि में स्थित ग्रह शान्त, ५ सम ग्रह की राशि में स्थित ग्रह दीन, ६ शत्रु ग्रह की राशि में स्थित ग्रह दु:खित, ७ पाप ग्रह से युक्त होने से विकल, ८ पाप ग्रह की राशि में स्थित ग्रह खल, ९ सूर्य के साथ (अर्थात अस्त) होने से कोपी होते हैं।

स्वोच्चे भवति च दीप्तः स्वस्थः स्वगृहे सुहृदगृहे मुदितः।
शान्तः शुभवर्गस्थः शक्तः स्फुटकिरणजालश्च॥
विकलो रविलुप्तकरो ग्रहोभिभूतो निपीडिततश्चैवम।
पापगणस्थश्च खलो नीचे भीतः समाख्यातः॥

अर्थात: ग्रह अपनी उच्च राशि में दीप्त, अपनी राशि में स्वस्थ, मित्र की राशि में मुदित, शुभग्रह के वर्ग में शान्त, **अनस्तंगत शक्त**, सूर्य की किरणों से अस्त ग्रह विकल, युद्ध में पराजित निपीडित, पापग्रह के वर्ग में खल और अपनी नीच राशि में ग्रह भीत अवस्था प्राप्त करता हैं।

लेकिन आधुनिक ज्योतिष शास्त्र के अनुसार नौ ग्रहों की निम्नलिखित दस अवस्था मानी गई हैं। यदि यह नौ ग्रह में से कोई ग्रह पीड़ित और विकल हो तो यह ग्रह निष्फल एवं प्रभावहीन हो जाते हैं।

## 1. दीप्त ग्रह

जब कोई ग्रह उच्च राशि में स्थित होता है, तो वह ग्रह दीप्त अवस्था में कहलाता है। ऐसी अवस्था में जातक को पूर्ण धन लाभ, वाहन सुख, मान-सम्मान, यश-प्रतिष्ठा, संतान सुख मिलता है और जातक शत्रुओं पर विजय प्राप्त करता है।

## 2. स्वस्थ ग्रह

जब कोई ग्रह स्वराशि में स्थित होता है, स्वस्थ होता

है। ऐसी स्थिती में जातक को धन लाभ सामाजिक प्रतिष्ठा मिलती है। वंश की वृद्धि होती है।

### 3. मुदित ग्रह

जब कोई ग्रह मित्र राशि में स्थित होता है, तो मुदित कहलाता है। शुभ व लाभकारी होता हैं। ऐसी स्थिती में जातक को जीवन में आनन्द व संतोष मिलता है और शत्रु विजयी व भोग पूर्ण जीवन व्यतित करता है।

### 4. शान्त ग्रह

जब कोई ग्रह वर्ग विशेष कर (होरा, द्रेष्काण, नवमांश, द्वादशांश, त्रिशांश आदि) में शुभ स्थान पर होता है, तो वह शान्त अवस्था में मंगलकारी होता है। यह स्थिती जातक को कार्य सिद्ध दिलाती है। जातक धर्मात्मा, विद्वान और मंत्री बने सकता है।

### 5. शक्त ग्रह

जब कोई ग्रह वक्री स्थिती में होता है, तो वह शक्त कहलाता है। अशुभ भाव में हो तो जातक को स्वास्थ्य हानि व धनहानि होती है। यदि स्थिती शुभ भाव में हो तो जातक लोकप्रिय, कीर्तिवान एवं धनवान होता है।

### 6. पीड़ित ग्रह

जैसे के ज्योतिष के अनुशार हर राशि 30 अंश की होती है। जब कोई ग्रह राशि के प्रथम 3 अंश या अंतिम 3 अंश तक अर्थात् 0 अंश से 3 अंश और 28 अंश से 30 अंश पर होता है, तो वह ग्रह पीड़ित होता है। एसी स्थिती में ग्रह निष्फल व प्रभावहीन होता है। जो शत्रुपीड़ा, बन्धु वियोग लाता है। जातक को अत्याधिक घुमने वाला बनाता है।

### 7. दीन ग्रह

जब कोई ग्रह शत्रु राशि में होता है, तो वह दीन कहलाता है। ऐसा ग्रह धनहानि कराता है। जातक को पाप कर्म करने को प्रेरित करता है। मान-सम्मान व प्रतिष्ठा को ठेस पहुंचती है।

### 8. खल ग्रह

जब कोई ग्रह नीच राशि में होता है, तो वह खल (दुष्ट) कहलाता है। यह स्थिती कष्टकारी होती है। यह स्थिती लोगों से झगड़ा, मुकदमा, जेल, धनहानि कराता है जातक की चिन्ताओं में वृद्धि करता है और मानसिक तनाव लाता है।

### 9. विकल ग्रह

जब कोई ग्रह जल जाता है अर्थात् अस्त हो जाता है, तो वह विकल होता है। ऐसी स्थिति ग्रह के सूर्य के साथ स्थित होने पर आती है। सूर्य की उष्णता से ग्रह जल जाते हैं। क्रमश: चन्द्र 12 अंश, मंगल 17 अंश, बुध 13 अंश, गुरु 11 अंश, शुक्र 9 अंश, शनि 15 अंश का अन्तर होने पर जल जाते हैं। सामान्यत: 3 अंश अन्तर होने पर ग्रह प्रभावहीन व निष्फल हो जाते हैं। व्यक्ति को आचरणहीन, दरिद्री व घुमक्कड़ बनाते है।

### 10. भयभीत ग्रह

जब कोई ग्रह तीव्र गति से चल रहा हो और दूसरों से आगे निकलने की कोशिश में हो, तो यह भयभीत स्थिति होती है। यह दुष्परिणाम लाता हैं। यह स्थिती व्यक्ति को पराजित और बलहीन करती हैं। ऐसा ग्रह धनहानि कराता है और पीड़ा दायक होता है।

# द्रोपदी ने भी किया था करवा चौथ का व्रत !

संकलन गुरुत्व कार्यालय

पौराणिक कथा के अनुसार जब पांडव पुत्र अर्जुन नीलगिरी पर्वत पर तपस्या करने गए। तब किसी कारणसे अर्जुन को वहीं रूकना पड़ा। उस समय पांडवों पर अत्याधिक संकट आ पड़ा। तब चिंतित होकर द्रौपदी ने भगवान श्रीकृष्ण का ध्यान किया। श्रीकृष्ण प्रकट होने पर द्रौपदी ने पांडवों के कष्टों के निवारण का उपाय पूछा।

तब कृष्ण ने द्रौपदी को आश्वस्त करते हुए कहा मैं तुम्हारी चिंता एवं संकट का कारण जानता हूं। तुम्हें इन कष्टों के निवारण के लिए एक उपाय करना होगा। शीघ्र ही कार्तिक माह की कृष्ण चतुर्थी आने वाली है, उस दिन तुम पूर्ण विधि-विधान से इस करवा चतुर्थी का व्रत रखना। तुम भगवान शिव-पार्वती एवं गणेशजी की उपासना करना, तुम्हारे सारे कष्ट शीघ्र दूर हो जाएंगे। श्रीकृष्ण से व्रत का विधि-विधान जानकर द्रोपदी ने उसी प्रकार ही करवा चौथ का व्रत किया। जिस के फलस्वरुप शीघ्र ही द्रोपदी को अर्जुन के दर्शन हुए और द्रोपदी की सारी चिंताएं दूर हो गईं।

माता पार्वती नें भगवान शिव से पति की दीर्घायु एवं सुख-संपत्ति की कामना की विधि पूछी तब शिवजी ने माँ पार्वती को करवा चौथ व्रत की कथा सुनाई थी। जो करवा चौथ व्रत की कथा भगवान श्रीकृष्ण ने दौपदी को सुनाई थी वह इस प्रकार हैं...

करवा नाम की एक पतिव्रता धोबिन अपने पति के साथ तुंग भद्रा नदी के किनारे स्थित गांव में रहती थी। उसका पति बूढ़ा और निर्बल था। एक दिन जब धोबी नदी के किनारे कपड़े धो रहा था तभी वहां अचानक एक मगरमच्छ आया, और धोबी के पैर को अपने दांतों में दबाकर खींचने लगा। धोबी यह देख घबराया और जब उससे कुछ कहते नहीं बना तो वह अपनी पत्नी को करवा..! करवा..! कहकर पुकारने लगा।

पति की पुकार सुनकर उसकी पत्नी करवा वहां पहुंची, तो मगरमच्छ उसके पति को यमलोक पहुंचाने ही वाला था। तब करवा ने मगर को एक धागे से बांध दिया और मगरमच्छ को लेकर यमराज के द्वार पहुंची। वहाँ करवा ने यमराज से अपने पति की रक्षा करने की गुहार लगाई और साथ ही मगरमच्छ को उसके इस कार्य के लिए कठिन से कठिन दंड देने का आग्रह कर बोली- हे भगवन्! मगरमच्छ ने मेरे पति के पैर पकड़ लिए है। आप मगरमच्छ को इस अपराध का दंड दें। करवा की विनती सुन यमराज ने कहा अभी मगर की आयु शेष नहीं हुई है, मैं उसे अभी यमलोक नहीं भेज सकता। इस पर करवा ने यमराज से कहा यदि आपने मेरे पति को बचाने में मेरी सहायता नहीं कि तो मैं आपको श्राप दे दूंगी और नष्ट कर दूँगी।

करवा का साहस देख यमराज डर गए और मगर को यमलोक में भेज दिया। साथ ही करवा के पति को दीर्घायु होने का वरदान दिया। तब से कार्तिक कृष्ण की चतुर्थी को करवा चौथ व्रत का प्रचलित हैं। यह करवा चौथ का व्रत आज भी विवाहित स्त्रीयां विधि-विधान के साथ करती है, और भगवान से अपने पति की लंबी उम्र की कामना करती हैं।

# रत्नों का अद्भुत रहस्य

✍ संकलन गुरुत्व कार्यालय

## माणिक्य

सूर्य का रत्न माणिक्य सूर्य ग्रह के शुभ फलों की प्राप्ति हेतु धारण किया जाता हैं।

माणिक्य विभिन्न भाषाओ मे निम्न लिखित नामो से जाना जात है।

**हिन्दी मे :-** चुन्नि, माणिक्य, लाल मणि,

**सस्कृत मे :-** पद्मराग मणि, माणिक्यम, सोणमल, कुरविंद, वसुरत्न, सोगोधक, स्त्रोण्रत्न, रत्ननायक, लक्ष्मी पुष्प,

**फ़ारसी मे :-** याकूत,

**अरबी मे :-** लाल बदपशकनि

**लेटिन मे :-** रुबी, नर्स,

माणिक्य में लाल रंग की आभा होती हैं। माणिक्य लाल रंग के अलावा अन्य रंग गुलाबी, काला और नीले रंग की आभा वाले भी पाये जाते हैं। माणिक्य खनिज रत्नो में से एक रत्न हैं।

रक्त के समान लाल रंग की आभा बिखेरने वाला माणिक्य अति मूल्यवान एवं उत्तम होता हैं। बाजार में बर्मा माणिक्य की मांग सबसे अधिक होती हैं। अलग-अलग स्थानों से प्राप्त माणिक्य के रंगों में भिन्नता होती हैं।

जानकारो के मत से बर्मा में माणिक्य की खदानें सबसे पुरातन हैं। अभी तक प्राप्त माणिक्य में सबसे उत्तम माणिक्य बर्मा से ही प्राप्त हुए हैं। यहि कारण हैं की बर्मा के माणिक्य की कीमत और मांग अंतराष्ट्रिय बाजारो में सबसे अधिक होती है।

## माणिक्य के लाभ:

माणिक्य धारण करने से व्यक्ति का मन प्रसन्न रहाता हैं एवं उत्साह और उमंग में वृद्धि होती हैं।

कुछ विद्वानो के मत से माणिक्य प्रेम बढाने वाला रत्न मानते हैं।

- माणिक्य निराशा और उदासीनता को दूर करता हैं।
- माणिक्य भूत-प्रेत आदि शुद्र बाधाओं से मुक्ति दिलाता हैं।
- माणिक्य संतान सुख की प्राप्ति हेतु उत्तम माना गया हैं।
- माणिक्य धारण करने से आर्थिक स्थिति में सुधार होता हैं और विभिन्न स्तोत्र से धन प्राप्त होता हैं।
- माणिक्य धारण करने व्यक्ति की समाज में मान-सम्मन एवं प्रतिष्ठित में निरंतर वृद्धि होती हैं।
- माणिक्य जहर के प्रभाव को कम करता हैं एवं जहरीली वस्तु पास होने पर इसक रंग फीका दिखने लगता हैं।
- पश्चिमि देशों में ऎसी मान्यता हैं की माणिक्य विष को दूर करता हैं, माणिक्य महामारी जैसे प्लेग आदि से रक्षा करता हैं।
- माणिक्य धारण करने से व्यक्ति के दुख को दूर करता हैं।
- मन में नकारात्मक विचारों को आने से रोकता हैं।
- एसा माना जाता हैं की यदि किसी व्यक्ति ने माणिक्य धारण किया हो, तो उस पर विपत्ति आने पर, उसका रंग बदल जाता हैं (फीका हो जाता हैं) अर्थात माणिक्य विपत्तियों के आने से पूर्व संकेत देता हैं और संकट टल जाने पर पुन: माणिक्य की आभा पूर्ववत हो जाती हैं।

## मान्यता:

- जो माणिक्य सूर्य की किरण पड़ने से लाल रंग बिखेरता है वह सर्वोत्तम होता हैं।

- उच्च कोटि के माणिक्य की पहचान है कि माणिक्य को दूध में बार-बार डुबोने से दूध मे माणिक्य की आभा दिखने लगती हैं।
- अंधेरे कमरे में रखने पर यह सूर्य के समान प्रकाशमान होता हैं।
- माणिक्य को कमाल की कली पर रखे तो कली तुरंत ही खिल उठती हैं।
- माणिक्य को यदि सफ़ेद मोतियों के बीच रखे तो मोती माणिक्य के रंग के हो जाते हैं।

## माणिक्य और आध्यात्म:

- माणिक्य पहन कर सूर्य उपासना करने से सूर्य पूजा का फल में वृद्धि हो जाती है।
- रंग चिकित्सा का मूल आधार हैं की रंगों की रश्मियां घनीभूत होती हैं।

हृदय और रत्न: सूर्य व्यय का प्रतिनिधि है। रत्नों में वह माणिक्य का प्रतिनिधि है। इसलिए व्यक्ति को सूर्य को बल देने के लिए माणिक्य धारण करना चाहिए। माणिक्य हृदय के सभी प्रकार के कष्टों अथवा रोगों को दूर करता हैं। माणिक्य की पिष्टी और भस्म दोनों औषधि के रूप में उपयोग में आते हैं।

## माणिक्य के दोष

1. जिस माणिक्य में दो रंगों आभा हो उसे धारण करने से पिता को कष्ट प्राप्त होता हैं। अत: दो रंगों से युक्त माणिक्य धारण नहीं करना चाहिए
2. जिस माणिक्य में मकड़ी के समान जाले नजर आते हो इस प्रकार के माणिक्य को धारण करने से धारणकर्ता कई प्रकार के कष्टों से पीड़ित हो जाता है
3. गाय के दूध के समान रंग वाले माणिक्य को धारण करने से धन का नाश होता हैं और हृदय में उद्वविग्नता रहती है
4. जिस माणिक्य का रंग धुऐं के समान हो ऐसे माणिक्य को धारण करने से विभिन्न प्रकार काष्ट और संकटो का सामना करना पड़ता हैं।
5. काले रंग का माणिक्य धन नाश और अपयश देने वाला होता हैं।
6. जिस माणिक्य में दोष हो ऐसे माणिक्य को धारण करने से विभिन्न प्रकार के रोग, व्याधि और आकस्मिक दुर्घटनाओं की सम्भावना अधिक रहती हैं।

अत: माणिक्य धारण करने से पहले इसके दोषों को परख लेना चाहिए।

## माणिक्य के गुण:

- माणिक्य रक्तवर्धक, वायुनाशक और उदर रोग में लाभकारी होता हैं।
- माणिक्य नेत्र ज्योति को बढ़ाने वाला हैं तथा अग्नि, कफ, वायु तथा पित्त दोष का शमन करता है।
- माणिक्य के भस्म के सेवन से आयु की वृद्धि होती हैं।
- माणिक्य में वात, पित्त, कफ जनित रोग को शांत करने की शक्ति होती हैं।
- माणिक्य क्षय रोग, बदन दर्द, उदर शूल, चक्षु रोग, कब्ज आदि रोग को दूर करता हैं।
- माणिक्य की भस्म शरीर में उत्पन्न होने वाली उष्णता और जलन को दूर करती हैं।

बृहत्संहिता के अलावा आयुर्वेद के प्रसिद्ध ग्रंथ भाव प्रकाश, आयुर्वेद प्रकाश एवं रस रत्न समुच्चय के अनुसार माणिक्य कसैले स्वाद का और मीठा रस प्रधान रत्न हैं।

>> क्रमश: अगले अंक में ...

# धार्मिक कार्यों में माला चयन

✍ संकलन गुरुत्व कार्यालय

साधाना मे मंत्र जप के लिये माला का विशेष महत्व होता है। विभिन्न प्रकार के कार्य की सिद्धि हेतु माला का चयन अपने कार्य उद्देश्य के अनुशार करने से साधक को अपने कार्य की सिद्धि जल्द प्राप्त होती हैं, क्योकी माला का चयन जिस इष्ट की साधना करनी हो, उस देवता से संबंधित पदार्थ से निर्मित माला का प्रयोग अत्याधिक प्रभाव शाली माना गया हैं।

**देवी- देवता कि विषेश कृपा प्राप्ति के लिए उपयुक्त माला का चयन करना चाहिए-**

**लाल चंदन-** (रक्त चंदन माला) गणेश, पुष्टि कर्म, दूर्गा, मंगल ग्रह कि शांति के लिए उत्तम है।

**श्वेत चंदन-** (सफेद चंदन माला) - लक्ष्मी एवं शुक्र ग्रह कि प्रसन्नता हेतु।

**तुलसी-** विष्णु, राम व कृष्ण कि पूजा अर्चना हेत॥

**मूंग-** लक्ष्मी, गणेश, हनुमान, मंगल ग्रह कि शांति के लिए उत्तम है।

**मोती-** लक्ष्मी, चंद्रदेव कि प्रसन्नता हेतु।

**कमल गटटा-** लक्ष्मी कि प्रसन्नता हेतु।

**हल्दी** - बगलामुखी एवं बृहस्पति (गुरु) कि प्रसन्नता हेतु।

**काली हल्दी-** दुर्भाग्य नाश, मां काली कि प्रसन्नता हेतु।

**स्फटिक** - लक्ष्मी, सरस्वती, भैरवी की आराधना के लिए श्रेष्ठ होती है।

**चाँदी** - लक्ष्मी, चंद्रदेव कि प्रसन्नता हेतु।

**रुद्राक्ष** - शिव, हनुमान कि प्रसन्नता हेतु।

**नवरत्न** - नवग्रहो कि शांति हेतु।

**सुवर्ण-** लक्ष्मी कि प्रसन्नता हेतु।

**अकीक** - (हकीक) कि माला का प्रयोग उसके रंगो के अनुरुप किया जाता हैं।

**रुद्राक्ष एवं स्फटिक** की माला सभी देवी- देता की पूजा उपासना में प्रयोग कियाजा सकता हैं।

विद्वानो ने मतानुशार रुद्राक्ष की माला सर्वश्रेष्ठ होती हैं। रुद्राक्ष की माला से मन्त्र जाप करने से नवग्रहों के प्रभाव भी स्वतः शांत होने लगते हैं और मनुष्य के अनंत कोटी पातको का शमन होता हैं।

## ग्रह शान्ति हेतु माला चयन:

1) सूर्य के लिए माणिक्य की माला, गारनेट, माला रुद्राक्ष, बिल्व की लकड़ी से बनी की माला का प्रयोग करना लाभप्रद होता हैं।

2) चन्द्र के लिए मोती, शंख, सीप की माला का प्रयोग करना लाभप्रद होता हैं।

3) मंगल के लिए मूंगे या लाल चंदन की माला का प्रयोग करना लाभप्रद होता हैं।

4) बुध के लिए पन्ना या कुशामूल की माला का प्रयोग करना लाभप्रद होता हैं।

5) बृहस्पति के लिए हल्दी की माला का प्रयोग करना लाभप्रद होता हैं।

6) शुक्र के लिए स्फटिक की माला का प्रयोग करना लाभप्रद होता हैं।

7) शनि के लिए काले हकीक या वैजयन्ती की माला का प्रयोग करना लाभप्रद होता हैं।

8) राहु के लिए गोमेद या चन्द की माला का प्रयोग करना लाभप्रद होता हैं।

9) केतु के लिए हसुनिया या लाजवर्त की माला का प्रयोग करना लाभप्रद होता हैं।

# माला से संबंधित शास्त्रोक्त मत

संकलन गुरुत्व कार्यालय

## काली तंत्र में उल्लेख हैं,

शंख की माल से मन्त्र जप करने से सौगुना फल मिलता हैं। प्रवाल(मूंगे) की माला से सहस्त्र गुना, स्फटिक की माला से दस सहस्त्र गुना, मुक्तक से लाख गुना, कमल गट्टेकी माला से दशलाख गुना, कुशमूल की माला से सौ करोड़ गुना तथा रुद्राक्ष की माला से अनन्त कोटि फल की प्राप्ति होती हैं।

## अन्य मत के अनुशार:

*स्फाटिकी मौक्तिकी वापि प्रोतव्या सितत्रकैः।*
*सर्वकर्मसमृद्धयर्थं जपे रुद्राक्षमालयाः॥*
*स्फाटिकैलक्षसाहस्त्रं मैक्तिकैर्लक्षमेव च।*
*दशालक्षं राजताक्षैः सौवर्णैः कोटिरुच्यते॥*

**अर्थातः** स्फटिक और मोतियों की माला धागे में पिरोकर धारण की जा सकती हैं लेकिन रुद्राक्ष को चांदि के तार में पिरोकर माला रुप में धारण करने पर तथा जप करने से कई कार्य सफल होते हैं। स्फटिक माला का हजारो लाखो गुना फल मिलता हैं मोतियों की माला लाख गुना फल देती हैं, और चांदि की माला लाख गुना व सुवर्ण की माला करोड़ो गुना फल देती हैं।

काली तंत्र के अनुसार श्मसान में स्थित धतूरे की माला श्रेष्ठ होती हैं। शत्रुनाश के लिए कमलगट्टे की माला, पापनाश के लिए कुशमूल की माला, संतान प्राप्ति हेतु पुत्रजीवा के बीज की माला, ऐश्वर्य की प्राप्ति के लिए मूंगे की माला का प्रयोग करना चाहिए।

गौतमीय तंत्र में उल्लेख हैं, की अर्थ प्राप्ति के लिए तीस मनकों की माला, सर्व कामना सिद्धि के लिए सत्ताईस मनकों की माला, मारण कार्य के लिए पन्द्रह मनकों की माला का प्रयोग करना चाहिए।

हेरण्ड तंत्र के अनुसार स्तम्भन, वशीकरन आदि कार्यों में अंगूठे के अग्रभाव से माला का जप करना चाहिए। आकर्षण के लिए अंगूठा व तर्जनी का प्रयोग करना चाहिए, मारण के लिए अंगूठा और कनिष्ठा का प्रयोग करना चाहिए।

## मन्त्र जप हेतु दिशा चयन

- वशीकरण कार्यो के लिए पूर्व दिशा की ओर मुंह करके जप करना चाहिए।
- मारण कार्यों के लिए दक्षिण दिशा की ओर मुंह करके जप करना चाहिए।
- धन प्राप्ति के लिए पश्चिम दिशा की ओर मुंह करके जप करना चाहिए।
- समस्त शुभकार्यों एवं शांति कर्म में उत्तर दिशा की ओर मुंह करके जप करना चाहिए।
- आकर्षण कार्यो के लिए अग्नि कोण की ओर मुंह करके जप करना चाहिए।
- शत्रु नाश के लिए वायव्य कोण की ओर मुंह करके जप करना चाहिए।
- इष्ट दर्शन के लिए नैऋत्य कोण की ओर मुंह करके जप करना चाहिए।
- ज्ञान की प्राप्ति के लिए ईशान कोण की ओर मुंह करके जप करना चाहिए।

## जप के नियम

विशेष मन्त्र साधना में जप का विशेष महत्व होता हैं।

जप के महत्व को बतात हुए स्वयं भगवान ने कहां हैं:-

*यज्ञाना जप यज्ञो स्मि*

पाठको के मार्गदर्शन के उद्देश्य से यहां कुछ विशेष नियम दिए जा रहे हैं। क्योकि मन्त्र जप के लिए कुछ विशेष नियमो का ध्यान रखना आवश्यक माना गया हैं।

- जप करने से पूर्व ब्राह्मण को शिखा बन्धन अवश्य करना चाहिए। क्योकि बिना शिखा में गांठ दिये जो मन्त जप किया जाता हैं, वह निष्फल होता हैं।





## इस लिए शास्त्रों में उल्लेख हैं की...

*सदो पवीतिना भाव्यं सदा बद्ध शिखेन च।*
*विशिखो व्युपवीततश्च् यत् करोति न तत कृतम्॥*

## ब्रह्माण्ड पुराण के अनुशार:

- मन्त्र जप करते समय आसन बिछा होना चाहिए। आसन यदि फटा हो, टूटा-कटा हो, जीर्ण या छिद्र होगए हो तो उसका त्याग करना चाहिए।
- बिना आसन के केवल भूमि पर बैठकर जप करने से दुख की प्राप्ति होती हैं।
- बांस के आसन पर बैठकर मन्त्र जप करने से दरिद्रता आती हैं।
- पत्थर के आसन पर बैठकर मन्त्र जप करने से रोग होते हैं।
- काष्ठ अर्थात लकडी के आसन पर बैठकर मन्त्र जप करने से दुर्भाग्य की प्राप्ति होती हैं।
- तृणासन के आसन पर बैठकर मन्त्र जप करने से यश-कीर्ति नष्ट होती हैं।
- पत्तों के आसन पर बैठकर मन्त्र जप करने से चित्त की उद्विग्नता बढ़ती हैं।

## शास्त्रों में उल्लेख हैं:-

काम्यार्थ कम्बलं चैव श्रेष्ठं च रक्त कम्बलम्।
कुशासने मन्त्रसिद्धिर्नात्र कार्य विचारणा।

बिना संख्या अर्थात गिनती के जप करने से फल का नाश होता हैं, अंगिरा स्मृति में उल्लेख हैं की- बिना दंभ के धार्मिक कार्य, बिना जल के दान एवं बिना गणना के जप निष्फल होते हैं।

*बिना दमभेंश्च यत्कृत्यं यच्चदानं विनोदकम्।*
*असंख्यया तु यज्जप्तं त्तसर्व निष्फलं भवत्॥*

## जप का फल:-

*गृहे चैकगुणः प्रोक्तः गोष्ठे शतगुणः स्मृतः ।*
*पुण्यारण्ये तथा तीर्थे सहस्त्रगुणमुच्यते ॥*
*अयुतः पर्वते पुण्यं नद्यां लक्षगुणो जपः ।*
*कोटिर्देवलये प्राप्ते अनन्तं शिवसंनिधौ ॥*

- घर में बैठ कर मन्त्र जप करने से एक गुना फल मिलता हैं।
- गौशाला में मन्त्र जप करने से सौगुना फल प्राप्त हैं।
- पुण्य स्थान वन-वाटिका या तीर्थ स्थान पर मन्त्र जप करने से हजार गुना फल प्राप्त हैं।
- पर्वत पर मन्त्र जप करने से दस हजार गुना फल प्राप्त हैं।
- नदी तट पर मन्त्र जप करने से लाख गुना फल प्राप्त हैं।
- देवालय में मन्त्र जप करने से करोड़ गुना फल प्राप्त हैं।
- शिवलिङ्गके निकट मन्त्र जप करने से अनंत कोटि फल की प्राप्ति होती हैं।

**विशेष नोट:**

- मन्त्र जप में प्रयोग की जाने वाली या धारण कि गई माला को कभी खूंटी आदि पर लटकाना नहीं चाहिए।
- धारण कि हुई माल जब उतारे तो उसे देवस्थान पर रखना चाहिए।
- माला को रजस्वला स्त्री का स्पर्श या परछाई से दूर रखनी चाहिए।
- श्मसान जात समय या मृतक को छुते समय माला को निकाल देना चाहिए।

# अंक यन्त्रों की विशिष्टता एवं लाभ

संकलन गुरुत्व कार्यालय

अंक यन्त्र अपने आपमें विशेष रहस्य समाये होते हैं। यन्त्र के जानकारों का अनुभव हैं की विशेष अंकों के माध्य से कठिन कार्यों को भी सरलता से सिद्ध किये जा सकते हैं। अब तक अंक यन्त्रों में प्रायः पन्द्रह से लेकर दस लाख तक की संख्याओं वालें अंकों का प्रयोग होते देखा गया हैं। पौराणिक गंथों में विभिन्न कार्यों की सिद्धि के लिए अंकों का महत्व विशेष रुप से दर्शाया गया हैं।

1) पंदरीया (15) यन्त्र सभी प्रकार की सिद्धियों को प्रदान करने वाला माना गया हैं।
2) सोडष यन्त्र (16) अर्थात सोलह अंक वाले यन्त्र को चोर आदि बाधाओं को दूर करने हेतु प्रयोग किया जाता हैं।
3) उन्नीसां यन्त्र (19) खेत एवं धान को कीड़ों से बचाने हेतु प्रयोग किया जाता हैं।
4) बीसा यन्त्र (20) को सोलह कोष्टक में लिखकर पास में रखने से सभी तरह के भय का नाश होता हैं।
5) चौबीसा यन्त्र (24) सर्व प्रकार से ऋद्धि-सिद्धि प्रदाता हैं।
6) अठाईसा यन्त्र (28) से रोग अभय नष्ट होता हैं।
7) तीस यन्त्र (30) से शाकिनी भय का नाश होता हैं।
8) बत्तीसा यन्त्र (32) को गर्भिणी को सुकपूर्वक प्रसव हेतु प्रयोग किया जाता हैं। (बत्तीसा यन्त्र के अनेक प्रयोग एवं लाभ विभिन्न ग्रंथोंमें देखनेको मिलते हैं।
9) चौतीसा यन्त्र (34) को मुख्य रुप से देव ध्वजा पर लिखने से शुभ फल प्राप्त होते हैं। चौतीसा यन्त्र परकर्म अर्थात किसी के द्वारा भय की प्राप्ति होने से पूर्व उसे दूर करता हैं। भवन की मुख्य दीवार पर इसे लेखने पर पराभाव नहीं होता, शत्रुद्वारा किये गये कामण-टुमण आदि का प्रभाव नष्ट हो जाता हैं।
10) छत्तीसा यन्त्र (36) को आर्थिक लाभ हेतु प्रयोग किया जाता हैं।
11) चालीसा यन्त्र (40) को मान-सम्मान की वृद्धि, शत्रु को नतमस्तक करने एवं सिरदर्द दूर करने हेतु प्रयोग किया जाता हैं।
12) पच्चासवां यन्त्र (40) को छोटे बालकों का रोना बन्द कराने हेतु प्रयोग किया जाता हैं।
13) छप्पनवा यन्त्र (56) को मोहन आदि कार्यो के लिए प्रयोग किया जाता हैं।
14) बासठियां यन्त्र (62) को बंध्या स्त्री को गर्भ ठहरवाने हेतु प्रयोग किया जाता हैं।
15) चौसठियां यन्त्र (62) को सर्व प्रकार के भयों के निवारण के लिए विशेष रुप से प्रयोग किया जाता हैं। चौसठियां यन्त्र का प्रयोग भूत-प्रेत, शाकिनी-

डाकिनी आदि पीडाओं से रक्षा हेतु किया जाता हैं।

16) सत्तरीयां यन्त्र (70) के प्रयोग से मान-सम्मान की वृद्धि होती हैं।

17) बहत्तरीयां यन्त्र (72) को भूत-प्रेत आदि भयों को नष्ट करने और जंग में विजय प्राप्ति हेतु प्रयोग किया जाता हैं।

18) अठोत्तरीयां यन्त्र (78) को सर्व प्रकारके कष्ट से मुक्ति हेतु हेतु प्रयोग किया जाता हैं।

19) अस्सीयां यन्त्र (80) को अपने द्वारा किये गये कर्म फलों की प्राप्ति हेतु प्रयोग किया जाता हैं।

20) पिच्चासियां यन्त्र (85) को मार्ग अर्थात यात्रा भय के निवारण हेतु प्रयोग किया जाता हैं।

21) नब्बेयां यन्त्र (90) को चोर से रक्षा हेतु प्रयोग किया जाता हैं।

22) सौवां यन्त्र (100) को सर्व कार्य सिद्धि हेतु प्रयोग किया जाता हैं।

23) एक सौ बीस यन्त्र (120) को गर्भिणी की प्रसव पीड़ा-कष्ट को कम करने हेतु प्रयोग किया जाता हैं।

24) एक सौ छब्बीसां यन्त्र (126) को बंधे हुवे गर्भ को खोने हेतु प्रयोग किया जाता हैं।

25) एक सौ बावनयां यन्त्र (152) को भाई-बहन मे आपसी प्रेम की वृद्धि हेतु प्रयोग किया जाता हैं।

26) एक सौ सत्तरीयां यन्त्र (170) ज्ञान वृद्धि हेतु विशेष प्रभावकारी माना गया हैं।

27) एक सौ बहत्तरीयां यन्त्र (172) को संतान लाभ एवं भय निवारण हेतु प्रयोग किया जाता हैं।

28) दौ सौ का यन्त्र (200) को व्यवसाय वृद्धि हेतु प्रयोग किया जाता हैं।

29) तीन सौ का यन्त्र (300) को पति-पत्नी में आपसी स्नेह बढ़ाने हेतु प्रयोग किया जाता हैं।

30) चार सौ का यन्त्र (400) को भवन में लिखने से भय से रक्षा हेतु एवं खेतों में लिखने से धान्य की उपज अच्छि हो इस लिए किया जाता हैं।

31) पांच सौ का यन्त्र (500) स्त्री को गर्भ धारण हेतु एवं पुरुष को उत्तम संतान की प्राप्ति हेतु प्रयोग किया जाता हैं।

32) छः सौ का यन्त्र (600) को सुख-सम्पत्ति की प्राप्ति के लिए प्रयोग किया जाता हैं।

33) सात सौ का यन्त्र (700) को वाद-विवाद में विजप प्राप्ति के लिए प्रयोग किया जाता हैं।

34) नौ सौ का यन्त्र (900) को मार्ग भय एवं यात्रा भय से रक्षा हेतु प्रयोग किया जाता हैं।

35) एक हजार का यन्त्र (1000) को विजय प्राप्ति हेतु प्रयोग किया जाता हैं।

36) ग्यारह सौ का यन्त्र (1100) को दुष्टात्माओं, भय एवं क्लेश से से रक्षा हेतु प्रयोग किया जाता हैं।

37) बारह सों का यन्त्र (1200) को बंधन मुक्ति हेतु प्रयोग किया जाता हैं।

38) पचास हजार का यन्त्र (50000) को राज सम्मान की प्राप्ति एवं सभी प्रकार के कष्टों से मुक्ति हेतु प्रयोग किया जाता हैं।

39) दस लाख दस हजार का यन्त्र (1010000) को मार्ग में चोर भय से रक्षा हेतु प्रयोग किया जाता हैं।

इस प्रकार से किसी भी यन्त्र का प्रयोग करने से पूर्व उसके पूर्ण प्रभावों को जान लेना अति आवश्यक हैं उपर दर्शाये गये अंक यन्त्रों की सूचि यहां मात्र मार्गदर्शन के उद्देश्य से दी गई हैं। विद्वजनों एवं साधको के अनुभवों में अंतर होने से उपर में जो फल दर्शाये गये हैं उसमें अंतर संभव हैं, अतः इस विषय में किसी योग्य गुरु या साधक से परामर्श कर लेना अति आवश्यक हैं।

